८

# रिपोर्ताज

आधुनिक पूँजीवादी युग और विज्ञान के विद्युतवेगी विकास ने साहित्य पर भी प्रभाव डाला है और नई-नई आवश्यकताओं के कारण नये-नये संविधानों ( Forms ) का जन्म हुआ है। सामंतवादी युग मुख्यतः काव्य और नाटक का युग था। उस युग में गणित, विज्ञान, साहित्य शास्त्र जैसे व्यावहारिक विषय भी पद्यबद्ध लिखे जाते थे और दर्शन जैसे गंभीरतम विषय को भी उपमा-उत्प्रेक्षा और रूपक द्वारा सजाया जाता था। मनुष्य की सारी प्रवृत्तियों पर काव्य ही जैसे छा गया हो। परन्तु सामंती युग के अंत होते ही परिस्थिति बदली। पूँजीपति आये और उन्होंने बड़ी-बड़ी मिलें खड़ी कीं। विज्ञान को नये पंख मिले। नई-नई सुविधाओं के साथ नई-नई उलझनें भी पैदा हुईं और जो जीवन सामंत युग में सीधा-सादा और निर्लेप था, वही इतना संश्लिष्ट हो गया कि केवल काव्य द्वारा उसकी अभिव्यक्ति असंभव हो गई। फलतः उपन्यास का विकास हुआ। जीवन के सारे क्षेत्र को समेट कर, उसकी सारी विविधताओं और प्रवृत्तियों को लेकर चलने वाला अंग उपन्यास ही था। इसीसे पिछली उन्नीसवीं शताब्दी में उपन्यास ही सबसे लोकप्रिय साहित्य-कला रहा। उसी ने साहित्य का प्रतिनिधित्व किया। वॉलतेयर, विकतर ह्यूगो, दोस्तोवस्की, तुर्गनेव, डिकेन्स, थेकरे

और तोल्सताय उपन्यासों के कारण ही साहित्य में अग्रणी रहे। महाकवि की प्रतिष्ठा का स्थान बहुत कुछ उपन्यासकार को मिल गया।

हमारी इस बीसवीं शताब्दी में जीवन की विभिन्नता, विषमता और द्रुतगामिता और भी अधिक बढ़ी। हवाई जहाज़, रेडियो, टेलीविज़न, समाचारपत्र जैसे नये वैज्ञानिक साधन सामान्य लोगों को प्राप्त हुए। और बड़े बड़े महाकाव्यों और उपन्यासों का युग जाता रहा। किसी भी कलाकार के लिए यह असंभव हो गया कि सारे जीवन को अखंडित रूप से एक साथ देखने लगे। पाठकों के लिए इतना समय भी न रहा कि वे निश्चित रूप से पृष्ठ पर पृष्ठ पढ़ते चले जायें। फलतः जीवन की छोटी-छोटी लहरों को अनुभूति और कला के द्वारा बांधने के लिए नये-नये संविधानों की आवश्यकता पड़ी। सामाजिक जीवन की छोटी-मोटी भूलें, छोटे-बड़े आन्दोलन, नये-नये आलोड़न-विलोड़न बाँधना अनिवार्य हो गया। फलतः कहानी, एकांकी, रेखाचित्र ( Sketch ), गद्य-गीत, रिपोर्टाज, रेडियो-नाटक इत्यादि नयी-नयी साहित्य-कोटियों का आविष्कार हुआ। सामयिक जीवन में ऐसा बहुत कुछ होता है जो साहित्यकार को आकर्षित करे, परन्तु सामयिक जीवन इतनी तेज़ी से बदलता है कि लेखक उसे पढ़कर अमर साहित्य की रचना नहीं कर सकता। आये दिन जो हड़तालें, मारपीट, दंगे-फ़िसाद, वर्ग-संघर्ष, अंतर्राष्ट्रीय हलचलें और राष्ट्रीय हड़कंप समाचारपत्रों को आकर्षक बनाये रहते हैं—उन्हें क्या साहित्यकार जीवन की अपूर्ण, आंशिक और निरुद्देश्य अभिव्यक्ति समझ कर छोड़ दे। या वह उनके भीतर घुसे और सामयिक जीवन के उस सत्य को खोज निकाले जो समाज, देश और संसार को प्रगति की ओर बढ़ाता है। सामयिक

जीवन की नितांत उपेक्षा आज के किसी भी संवेदनाशील कलाकार के लिए असंभव है।

आज के जीवन की यह विषमता और द्रुतगामिता रसानुभूति के साथ सबसे सुन्दर ढंग से रेखाचित्र और रिपोर्टाज में ही प्रकाशित हुई है। अनेक कृती लेखकों ने इन संविधानों पर लेखनी चलाई है और इस युग के साहित्य के इतिहा इन नये संविधानों की एकदम उपेक्षा नहीं कर सकते। सामयिक जीवन आज पहली बार साहित्यकार की अनुभूति और प्रेरणा का विषय बना है। पिछले महायुद्ध के रूसी लेखक इलिया ऐलिन वर्ग के रिपर्टाज महाकाव्य से कम महत्वपूर्ण नहीं रहे। उन्होंने साधारण रिपोर्टाज को कला की वस्तु बना दिया और करोड़ों पाठकों को युद्ध क्षेत्र की वास्तविकना से परिचित कराया। कदाचित् जितने कम समय में ये नये साहित्यिक विधान कला की उच्चता को प्राप्त हुए उतने कम समय में कोई भी सविधान प्रौढ़ हुआ है।

रिपोर्टाज एक अत्यन्त नवीन कला है जिसका आरम्भ यूरोप में हुआ और जिसका सब से अधिक विकास-रूस में हुआ। १६१८ ई० के पहले महायुद्ध के समय अनेक लेखक युद्ध-क्षेत्र में गये। वह हाथ में बन्दूक लेकर लड़ते, परन्तु अवकाश के समय युद्ध-क्षेत्र के आँखों देखे अनुभव पत्रों को भेजते। इसी से धीरे धीरे 'रिपोर्टाज' की कला का जन्म हुआ। रूस की समाजवादी क्रांति के समय यह कला विशेष रूप से विकसित हुई। इस क्रानि को चित्रित करने वाली सबसे सुन्दर पुस्तक जॉन रीड का रिपोर्टाज "टेन डेज़ दैट शुक द वर्ल्ड" ही है। पिछले २५-३० वर्षों में रिपोर्टाज की कला बहुत विकसित हुई है और संसार के सभी प्रगतिशील लेखक भिन्न-भिन्न मोर्चों पर इसका प्रयोग करते रहे हैं। आज के समाज

में परिवर्तन की गति इतनी द्रुतगामी है कि साहित्यिक को अत्यन्त तीव्रता और सतर्कता से चलना पड़ता है। वह अमर तत्त्वों की खोज में बैठा नहीं रह सकता। उसे दैनिक जीवन की विशिष्ट समस्याओं को लेकर ही आगे बढ़ना होता है। किसी घटना-विशेष या परिस्थिति-विशेष में अनेक व्यक्तियों और समाज के जीवन पर क्या प्रभाव पड़ा, उस प्रभाव ने उनमें क्या परिवर्तन कर दिये—यह सब रिपोर्ताज का विषय है। यदि कला और साहित्य मनुष्य के सामूहिक अनुभव की अभिव्यंजना करते हैं, तो कलाकार सामयिक जीवन की उथल-पुथल के प्रति अनासक्त नहीं रह सकता। उन्नीसवीं शताब्दी के यूरोप के महान कलाकारों ने पैम्फ़लेट-जैसी नाकारा चीज़ को साहित्य बना दिया। फिर आज का कलाकार सामयिक जीवन की तरफ़ से आँखें क्यों मींच ले। "आज के क्रांति-युग में रिपोर्ताज ही ऐसा रूप विधान है जिसके द्वारा वर्तमान जीवन की संघर्षमयी वास्तविकता का अनुभव पाठकों तक पहुँचाया जा सकता है। रिपोर्ताज में कहानी और उपन्यास के कई गुण रहते हैं। लेकिन उसके अंदर तैयार किये गये परिवेश, चरित्र और स्थान में यथार्थता और सत्यता अधिक मात्रा में रहती है। उपन्यासों और कहानियों के अनुभवी लेखक कह सकते हैं कि उनको वे इतनी गतिशील वास्तविकता का माध्यम नहीं बना सकते। उनके अंदर तो वे उसकी तह में अधिक-से अधिक शक्तियों के विराट् संयोजन, संघटन और संघर्ष को ही चित्रित कर सकते हैं। ज्वार की ऊपरी सामयिक लहरों को अंकित नहीं कर सकते। रिपोर्ताज की विशेषता यही है कि वह उन्हें ही अंकित कर सकता है; क्योंकि वह लेखक से एक नये प्रकार के अनुभव की अपेक्षा करता है अर्थात् वह लेखक को घटना-स्थल पर मौजूद रहकर उसे जानने-समझने

को बाध्य करता है। और इस तरह लेखक का समाज के क्रांतिकारी संघर्ष से सीधा संबंध स्थापित करा देता है; और यह एक महत्वपूर्ण बात है।"

( प्रगतिवाद—शिवदानसिंह चौहान, पृ० ११६-७ ).

(रेखाचित्र रिपोर्ताज से थोड़ा भिन्न है। दोनों के विधान एक जैसे नहीं हैं। वास्तव में रेखाचित्रकार एक तरह से चित्रकार का काम करता है—वह शब्दों के माध्यम से किसी भी वस्तु, जीवन की किसी भी जड़-चेतन वास्तविकता की रूपरेखायें उभार कर कुछ अतिरंजन के साथ हमारे भाव की सामग्री बना देता है। यह अवश्य है कि वह कोरा चित्र ही नहीं देता—उस चित्र के पीछे अप्रत्यक्ष रूप से उसकी सहानुभूति भी छिपी रहती है। परन्तु रिपोर्ताज के लेखक की तरह वह जीवन की सर्वांगीण और प्रवहमान आलोचना उपस्थित नहीं करता। सहानुभूतिपूर्ण भावाभिव्यंजक चित्र मात्र उपस्थित कर देना उसके लिए अलम् है। "रेखाचित्र साहित्य में चित्रकला के अनुरूप है। उसमें वर्ण्य-वस्तु का संगठन प्रधानतः कविता और चित्रकला की तरह देश ( Space ) में होता है। और जिस प्रकार चित्रकला में अनेक आधुनिक प्रवृत्तियाँ—रोमैण्टिसिज्म, प्रतीकवाद, प्रभाववाद, अभिव्यंजनावाद, रूपविधानवाद, निराशवंवाद, परावस्तुवाद, भविष्यवाद, यथार्थवाद आदि प्रचलित हैं, उसी प्रकार लेखक की विचारधारा के अनुसार रेखाचित्र के चित्र भी प्रवृत्तियों के द्योतक हो सकते हैं। रेखाचित्र के चित्र वर्ण्य वस्तु का स्थिर चित्र भी खींच सकते हैं और गत्यात्मक भी। स्थिर चित्र में वर्ण्य-वस्तु की स्थिर रूप में यथार्थवादी अभिव्यक्ति करके भी उसके गुण-दोष, सुन्दरता-असुन्दरता, वाह्य और आन्तरिक द्वन्द्व और परस्पर-विरोधी प्रभावों का ज्यों-का-त्यों चित्र उपस्थित किया जा सकता है; लेकिन

गत्यात्मक चित्र खींचने के लिए उसमें नयी चेतना की अभिव्यक्ति रहेगी, वर्ण्य वस्तु को एक विशिष्ट भौतिकवादी दृष्टिकोण से आँकने का आग्रह होगा, अर्थात् नई चेतना की भाव-ग्राहकता चित्र का प्रमुख गुण होगी। तो भी हर दशा में रेखाचित्र एक चित्र है, अतः साहित्य में उसका उपयोग अनुभूति को तीव्र और प्रखर बनाना है।" ( वही पृ० १०६ ) रिपोर्ताज की अपेक्षा रेखाचित्र में ललित साहित्य के तत्त्वों की मात्रा अधिक है। उसमें समसामयिकता के तत्त्व अपेक्षाकृत कम होते हैं और लेखक अपनी सौन्दर्यानुभूति और सहानुभूति के द्वारा उसमें अधिक स्थायित्व लाने में सफल होता है।

९

# गद्यगीत

गद्यगीत भी एक अपेक्षाकृत नई साहित्य शैली है। बीसवीं शताब्दी से पहले 'गद्यगीत' नाम की कोई चीज़ संसार के साहित्य में नहीं थी; यद्यपि उपन्यासों, कहानियों और निबंधों में अनेक ऐसे उदात्त गद्यांश बराबर चलते थे जो गद्य-काव्य की श्रेणी में रखे जा सकते हैं। उपनिषदों और जातक अथवा अंजील ( बाइबिल ) की अनेक कथाओं और अनेक प्रवचनों में कला और कल्पना की इतनी ऊँची उड़ान है कि गद्य और पद्य के बीच की शृंखलाएँ टूट जाती हैं। परन्तु आधुनिक युग का गद्यगीत काव्य की मुक्ति का अन्तिम चरण है। व्हॉल्ट विटमेन के मुक्त छंद ( Verse Libera ) ने जिस ओर क़दम बढ़ाया था, उसी दिशा में चलकर आज के कवि और गद्य-लेखक एक समझौते पर पहुँच गये। रवीन्द्रनाथ ठाकुर को अंग्रेज़ी कविताओं के अनुवाद ने गद्यगीत को स्थायित्व दे दिया और आज खलील जिब्रील जैसे गद्यगीतकार विश्व-विश्रुत बन चुके हैं।

छन्दों के बंधन में बँध कर कवि और कलाकार बहुत कुछ नहीं कह पाता। उसकी बहुत सी शक्ति उपयुक्त छन्दों के चुनाव और उसके कला-विधान में ही चली जाती है। इसी से वही भाव वह गद्य में कहने का प्रयत्न करता है। तब एक विशेष प्रकार के गद्य की सृष्टि होती है जिसमें काव्य के सभी गुण रहते हैं। कुछ उदाहरणों से यह बात अच्छी तरह

समझ में आ जायेगी। 'साधना' के कुछ गद्यगीत लीजिये—

१—"सन्ध्या को जब दिन भर की थकी माँदी छाया वृक्षों के नीचे विश्राम लेती है और पक्षिगण अपने चहचहे से उसकी थकावट दूर करते हैं तथा मैं भी श्रांत होकर अपना शरीर-भार पटक देता हूँ तब तुमने मधुर गान गुनगुना कर मेरा श्रम दूर करके, और मेरे बुझे हृदय को प्रफुल्लित करके मुझे मोह लिया है।

वर्षा की रात्रि में जब प्रकृति अपने को सारे संसार से छिपाकर सम्भवतः अभिसार करती है तब तुमने मृदंग के घोष में मेरी ही हृदय-गाथा सुना-सुनाकर मुझे मोह लिया है।

जब शान्तिवसना कुमुद-मालिनी प्रकृति पर चंद अमृत बरसाता है और मैं विशाल दृग्गोचर की ओर देखता अपने ज्ञात विचारों में अज्ञात हो जाता हूँ तब तुमने मुझे अपनी बंसी के तान-तरंग के पीयूष से प्लावित करके मोह लिया है।

प्रातःकाल, जब सूर्य अपने राग से कमल-वन को तथा पक्षिगण अपने राग से स्तब्ध प्रकृति को जगाते हैं तब तुमने भी अपने राग से मेरे हृत्कमल और प्रकृति को जगमगा कर मुझे मोह लिया है।" (मोहन)

२—"मेरे आँसुओ, तुम मेरे हृदय ही में बने रहो, बाहर न निकलो।

बाहर आकर आँखों में बसी उस मञ्जुल मूर्ति को धुँधली न करो। हृदय में ही रहकर उसे धोया करो।

बाहर आकर संसार की रूखी हँसी का कारण न बनो। हृदय ही में रहकर उन पवित्र स्मृतियों को सींचा करो।

तुम मेरे परमनिधि हो, भावरत्नाकर हो—तुम मेरे हृदय से विलग न हो।" (आँसू)

३—"निर्मल, नील आकाश में विमल धवल चंद स्निग्ध गति से चल रहा है।

नाले की यह विस्तीर्ण घाटी उसके मृदु प्रकाश से आलोकित हो रही है। प्रत्येक सैकत-कण में सजीवता-सी आ गई है।

दूर-दूर पर अकेले वृक्ष खड़े हैं, जिनकी छाया चंद्रमा के साथ अपनी गति बदल रही है। उन पर बैठ पपीहे कभी-कभी, उनके आत्मा की भाँति बोल उठते हैं।

गुंजार करते हुए भृंगो इधर-उधर उड़ रहे हैं और उनके पारदर्शी पंखों से छन छन कर भूमि पर पड़ने वाली चाँदनी की सुषमा का क्या कहना!

यह लो, चंद्र पीयूष-वर्षा करने लगा, और समस्त घाटी उससे भर गई।

भृंगी उसकी मंद धारा पर बैठकर कुछ दूर तक बहने का खेल करके प्रसन्न हो रहे हैं। चातक असमय ही में, अपना व्रत छोड़कर, कूक रहे हैं और स्वयं चंद्र इस स्वर्गीय दृश्य पर मोहित होकर, प्रतिबिंब के मिस से, उतर कर उसमें जलकेलि कर रहा है।

पर क्या यह दृश्य बाह्य प्रकृति का है?"

ऊपर ये जो तीन उद्धरण हमने दिये हैं उनसे स्पष्ट है कि गद्यगीत की अनेक शैलियाँ हो सकती हैं। उसकी विशेषता यह है कि उसमें काव्योपयोगी तत्त्वों का प्रयोग किया गया हो और विषय को कल्पना और सौन्दर्यानुभूति के माध्यम से देखा गया हो। गद्यगीतों में अनेक प्रकार की वाग्भंगिमा का समावेश हो सकता है, परन्तु यह आवश्यक है कि वह साधारण गद्य से उदात्त हों।

# आलोचना

साहित्य और आलोचना में अत्यंत निकट का संबंध है। अत्यन्त प्राचीन काल से हम इन दोनों को साथ-साथ चलता पाते हैं। जहाँ साहित्य है, वहाँ किसी न किसी रूप में समालोचना भी है। वास्तव में, प्रत्येक वस्तु के परखने और उसके गुण-दोष निश्चित करने की प्रवृत्ति प्रत्येक मनुष्य में होती है। ज्ञात अथवा अज्ञात रूप से प्रत्येक मनुष्य को किसी भी वस्तु के लिए "अच्छी है या बुरी या इस श्रेणी की" इस प्रकार कुछ निश्चित करना होता है। आलोचना के मूल में भी यही भावना है। आलोचक साहित्य को परखता है, उसके गुण-दोष का निर्णय करता है, उसकी सामान्य विशेषताओं की रूपरेखा निर्धारित करता है।

एक वर्ग यह कहता है कि आलोचक हमें नहीं चाहिए। हम काव्य तक स्वयम् पहुँचेंगे। हमें किसी दलाल की आवश्यकता नहीं जो हमें उसके कुछ गुण-दोष सुझावे। उनका कहना है कि साहित्य का विषय आनन्द है। आलोचना हृदय के ऊपर मस्तिष्क की विजय है। अतः आलोचना से काव्य या साहित्य से आनन्द-प्राप्ति में बाधा होती है। कोई काव्य कहाँ सुन्दर है, यह पाठक का हृदय स्वयम् समझ लेगा, आलोचक को समझना नहीं होगा। इसी प्रकार कलावादी कहते हैं कि कला कला है; वह निरुद्देश्य है; आलोचक उसमें उद्देश्य की स्थापना करता है, अतः अमान्य है। वह कहता है कि हम फूल की पंखुड़ियाँ

नोच-नोच कर जिस प्रकार उसके सौन्दर्य की परख नहीं करते, हमारे हाथ से आनन्द भी चला जाता है, इसी तरह साहित्य का विश्लेषण करने से उसका सौन्दर्य तिरोभूत हो जाता है और उसकी आनन्दप्रदायिनी विशेषता पर आघात होता है। फिर एक और वर्ग कहता है कि लोकरुचि से किसी भी कलावस्तु की परख नहीं होनी चाहिये। साहित्य की भी नहीं। कुछ लोग कहते हैं—"भिन्न रुचिर्हि लोकः।" जितने आलोचक, उतनी प्रकार की आलोचनाएँ। व्यर्थ की इस छीछालेदर से लाभ। सब लोगों की रुचि एक सी है, न रसास्वादन शक्ति, अतः किसी एक आलोचक कहे जाने वाले व्यक्ति की अभिरुचि को अन्य व्यक्तियों के ऊपर लादना अन्याय होगा। यह अवाञ्छनीय भी है, विशेषतः इस विचार स्वातंत्र्य के युग में। )

परन्तु आलोचना फिर भी लिखी जाती है, पढ़ी जाती है, पढ़ाई जाती है। स्पष्ट है कि मनुष्य-स्वभाव ही ऐसा है कि वह सद्-असद् की विवेचना करने से चूक नहीं सकता। आनन्द कहाँ है, उसको कैसे पकड़ें, यह बात भले ही आलोचक बता नहीं सके, परन्तु वह प्रयत्न करता रहेगा और संसार उससे पूछेगा। वास्तव में, अपने क्षेत्र में आलोचना भी उतनी ही आवश्यक वस्तु है, जितना साहित्य। यदि हीरे का मूल्य है तो पारखी का भी स्थान है।

आलोचना का मूल उद्देश्य यह है कि वह काव्य के सर्वमान्य गुण ढूँढ़ निकाले और उन्हें मापदंड के रूप में पाठक को दे जिससे वह किसी भी काव्य को परख सके। नीतिवादी कहते हैं कि समालोचक का काम "सेन्सर" जैसा है। वह बताए कि कौन साहित्य सत्साहित्य है और गंदे और कुरुचिपूर्ण साहित्य की वृद्धि को रोके। मूल रूप में यह

समालोचक का काम नहीं है। कौन सत्साहित्य है, कौन कुरुचिपूर्ण असत् साहित्य है, इस पर विचार करना समाज-सेवक और सरकार का काम है जिनके हाथ में जनता की बागडोर है। समालोचक न सदासद् साहित्य की रूपरेखा निर्धारित करता है, न कुरुचिपूर्ण साहित्य का ठेकेदार है। कम से कम परोक्ष रूप में वह ऐसा नहीं करता। उसकी समस्या ही दूसरी है—कौन सुन्दर साहित्य है, कौन असुन्दर साहित्य है? सुन्दरता कहाँ है? साहित्य के आनन्द के मूल में क्या प्रवृत्तियाँ काम करती हैं? साहित्य के रसास्वादन को अधिक से अधिक आनंदपूर्ण कैसे बनाया जाय?

परन्तु आज समालोचक इन्हीं प्रश्नों पर विचार नहीं करता, लोग उससे और भी बहुत-सी चीजें चाहते हैं, जिससे उसने अपने क्षेत्र का विस्तार कर लिया है। वह वैज्ञानिक और नीतिवादी हो गया है, आज मूल रूप में दो प्रकार की आलोचना-शैलियाँ चल रही हैं—एक को साहित्यिक शैली और दूसरी को वैज्ञानिक शैली कहेंगे। साहित्यिक शैली के समालोचक कहते हैं कि आलोचना भी साहित्य है। उसका काम साहित्य की सुंदर-असुंदरता की विवेचना ही नहीं है। उसका काम है कि वह भावोद्रेक और रसोद्रेक द्वारा पाठक को सुंदर काव्य या सुन्दर साहित्य की ओर अभिमुख करे। वह अपनी आलोचना का रस, अलंकार, शैली जैसी काव्योपयोगी वस्तुओं से पुष्ट करता है। वैज्ञानिक शैली के आलोचक कई वर्गों में बँटे हैं, यद्यपि उनका दृष्टिकोण एक ही है। उनके लिये साहित्य के विश्लेषण और संश्लेषण का नाम ही आलोचना है यद्यपि वे यह स्वीकार करते हैं कि उन्हें आलोच्य पुस्तक से बाहर जाकर कवि के वातावरण, उसकी सीमाओं, उसकी मनोस्थिति आदि

तक भी पहुँचना होगा। इस तरह वैज्ञानिक समालोचना के कई भेद हो जाते हैं—

( १ ) शुद्ध व्यक्तिगत साहित्यिक आलोचना जिसमें केवल साहित्यिक रचना को ही लिया जाता है, न कवि के जीवन और साहित्य में कोई सम्बन्ध स्थापित किया जाता है, न समाज और आलोच्य साहित्य में ही। इसके दो रूप हो सकते हैं ( क ) व्याख्यात्मक, ( ख ) निर्णयात्मक। व्याखयात्मक आलोचना निर्णय तक नहीं जाती। वह कवि का स्थान निर्धारित नहीं करती। निर्णयात्मक आलोचना व्याख्या से आगे बढ़कर कवि के काव्य के सुंदर-असुंदर स्थलों और कवि के स्थान के सम्बन्ध में व्यवस्था देती है। निर्णयात्मक आलोचना का एक रूप वह भी है जो वैज्ञानिक आलोचना और व्याख्या को छोड़ कर अनुभूति को ही आधार मान कर चलता है। इस प्रकार की आलोचना की परम्परा बड़ी पुरानी है—

उपमा कालिदासस्य भारविस्य अर्थगौरवम्।
भवभूतिः रसगंभीरं माघस्यंति त्रयोगुणम्॥
सूर सूर तुलसी ससी उडुगन केसवदास।
अब के कवि खद्योत सम जहँ-तहँ करत प्रकास॥

इस प्रकार की सूक्तियाँ निर्णयात्मक आलोचना के भीतर आ सकती हैं।

( २ ) ऐतिहासिक आलोचना जिसमें कवि पर तत्कालीन इतिहास, समाज और संस्कृति के वातावरण पर प्रभाव आँका जाय और साथ ही साहित्यिक परम्पराओं के बीच में उसकी स्थापना की जाय। साहित्यिक भी सामाजिक प्राणी है, अतः वह भी इन प्रभावों से अछूता नहीं रह सकता।

( ३ ) तुलनात्मक आलोचना जिसमें पूर्ववर्ती, समकालीन और परिवर्ती साहित्यिकों के साथ कवि और उसकी सामग्री की तुलना की जाती है और इस प्रकार उसके महत्व को स्थापित किया जाता है।

( ४ ) मनोवैज्ञानिक आलोचना जिसमें कवि के जीवन और काव्य तथा काव्यांगों में सम्बन्ध स्थापित किया जाता है। इस वर्ग के आलोचक काव्य को मनोस्थिति का चित्रण या अंकन मात्र मानते हैं।

( ५ ) समाजवादी आलोचना जिसमें साहित्य को वर्ग-विशेष की उपज मानकर सामाजिक आवश्यकताओं के सहारे उसका मूल्यांकन किया जाता है। ऐतिहासिक आलोचना से यह इसलिए भिन्न है कि यह दृष्टिकोण केवल "वर्गसंघर्ष" तक ही सीमित है। अनेक ऐतिहासिक तत्त्वों में इसने इसी एक तत्त्व को चुन लिया है।

ऊपर आलोचना-संबंधी जो अनेक भेद-प्रभेद किये गये हैं उनसे यह स्पष्ट हो जाता है कि आजकल आलोचना का अर्थ केवल ग्रंथ के गुणदोषों का विवेचन ही नहीं रह गया है। वैसे किसी भी समालोचक के लिए यह आवश्यक नहीं है कि वह ग्रंथ से बाहर जाये, परन्तु अनेक प्रसगों में उसे ग्रंथ से बाहर ग्रंथकार, उसके समय की परिस्थितियों और समसामयिक साहित्य तक जाये बिना नहीं रहा जाता। अधिकांश समालोचकों को कुछ मिली-जुली ढंग का समालोचना लिखना पड़ती है। संक्षेप में उसकी रूपरेखा इस प्रकार बन सकती है:

१—कवि के समय की राजनैतिक, सामाजिक और साहित्यिक परिस्थितियां।

२—कवि का जीवन और उसकी मनोस्थितियां

३—कवि के काव्य का अध्ययन

( क ) विषय ( कथावस्तु ), ( ख ) रसपरिपाक ( ग ), मूर्तिमत्ता, ( घ ) भाषाशैली

४—रचना में कवि का संदेश

५—कवि और उसकी रचना का स्थान ( क ) समसामयिकों में, ( ख ) पूर्ववर्ती कवियों की तुलना में।

परन्तु वास्तव में कोई भी समालोचना सभी अंगों को पूर्णतय: नहीं छू सकती। कहीं-न-कहीं, किसी-न-किसी अंग पर अधिक बल देना आवश्यक हो जाता है। फलत: संतुलित आलोचना उपस्थित करना बड़ा कठिन काम है।

संतुलित आलोचना उपस्थित करना इसलिए और भी कठिन है कि आलोचक को एक साथ कई काम करने पड़ते हैं :

१—रचना का विश्लेषण

२—रचना की व्याख्या

३—रचना के संबंध में मत-स्थापन। इस मत-स्थापन के कई पक्ष हो सकते हैं :

( क ) नीति या जीवन के संबंध में रचयिता का मत क्या है और कहाँ तक उपादेय है।

( ख ) कला के दृष्टिकोण से रचना में क्या श्रेष्ठताएँ अथवा त्रुटियाँ हैं।

जहाँ तक रचना का विश्लेषण और उसकी व्याख्या का प्रश्न है, ये कार्य बहुत कुछ वैज्ञानिक ढंग से किये जा सकते हैं; यद्यपि व्याख्या को व्यक्तिगत दृष्टिकोण भी थोड़ा-बहुत प्रभावित करेगा ही। परन्तु रचना के सम्बन्ध में मत-स्थापन करते समय आलोचक को अनिवार्य रूप से

व्यक्तिगत दृष्टिकोण और व्यक्तिगत रुचि का प्रयोग करना पड़ेगा। कुछ लोगों का कहना है कि आलोचक को कृति का विश्लेषण उपस्थित करना है और उसकी व्याख्या करनी है, उसे अपना मत प्रगट करना नहीं है। प्रत्येक आलोचक का अपना स्वतंत्र मत हो सकता है, परन्तु उसे प्रगट कर वह अज्ञात रूप से दूसरों को प्रभावित करेगा और इस तरह कृति की स्वतंत्र समीक्षा में बाधक होगा। परन्तु यह तो बेबसी की ही बात है। ज्ञात रूप से या अज्ञात रूप से विश्लेषक और व्याख्याता अपना मत, अपना दृष्टिकोण और अपनी रुचि भी प्रगट कर देता है। कोई भी रचना नीति-निरपेक्ष या कलाहीन नहीं होगी। इसलिए आलोचक के प्रति अन्याय होगा यदि हम आग्रह करें कि वह रचना की नीति (जीवन-सम्बन्धी दृष्टिकोण) और कला-सम्बन्धी विवेचना को अपनी आलोचना में स्थान ही नहीं दे। अच्छा समालोचक अपनी रुचि को पाठकों पर नहीं लादेगा, परन्तु वह यह भी जानेगा कि वह रचनाकार के प्रति एकदम तटस्थ नहीं हो सकता। उसे उसको अपार सहानुभूति देनी होगी। तभी वह रचना के मर्म तक पहुँच सकेगा।

होना प्रत्येक मनुष्य के लिए स्वाभाविक है, परन्तु नीर-क्षीर-विवेकी आलोचक के लिए रुचि-अरुचि का प्रश्न ही नहीं उठता। उसे राग-द्वेष या पक्षपात से बचना है। न जाने कितनी सुन्दर आलोचनाएँ पक्षपात के दोष से कलुषित हो गई हैं। न जाने कितनी कटु वितंडनाओं ने होनहार कवियों और लेखकों को जर्जर बना दिया है। परन्तु इतना होने पर भी समालोचक बनना सब के लिए सुलभ नहीं है। इसके लिए भी थोड़ी-बहुत ईश्वरदत्त प्रतिभा चाहिये। प्रत्येक पंडित अच्छा समालोचक बन बैठे, यह कोई बात नहीं। वास्तव में आलोचना भी साहित्य का एक प्रमुख अंग है और उसमें अध्यवसाय के साथ ईश्वरप्रदत्त प्रतिभा की भी आवश्यकता है।

परन्तु यहाँ एक प्रश्न यह उठता है—आखिर साहित्यकार, कवि या लेखक और पाठक के बीच में इस माध्यम, इस आलोचक की आवश्यकता ही क्या है? वह क्या करता है? वह लेखक को पाठक तक सीधा-सीधा पहुँचने क्यों नहीं देता? क्या वह भ्रामक नहीं बन सकता? जब से साहित्य का सृजन हुआ है, तब से अब तक यह प्रश्न बार-बार होता रहा है और बार-बार इसका एक ही उत्तर मिलता रहा है। जो पाठक सीधे लेखक से आनन्द ले सकते हैं, उनके लिए तो आलोचक है ही नहीं। परन्तु ऐसे लोग कितने हैं जिनकी सुरुचि पर विश्वास किया जा सके। फिर ऐसे और भी कम होंगे जो साहित्य की गति-विधि का ज्ञान रखते हों अथवा रचनाकार के जीवन और मनोविज्ञान से भलीभाँति परिचित हों। इनके लिए तो आलोचक की आवश्यकता है ही। वही उन्हें साहित्यकार के जीवन, रचना की ऐतिहासिक और सामाजिक पृष्ठभूमि और समसामयिक साहित्य की गति-विधि से परिचित करेगा। इस तरह रचना का आनन्द बढ़ेगा ही, घटेगा नहीं।

फिर साहित्य कोई आज की चीज़ नहीं है। चार-पाँच हज़ार वर्ष पहले ऋग्वेद और अवस्ता लिखे गये और तब से अब तक मनुष्य सैकड़ों नहीं, करोड़ों पुस्तकों की रचना कर चुका है। सारा ज्ञान-विज्ञान, मनुष्य का सारा अर्जित भावप्रसार 'साहित्य' बन गया है। परन्तु प्रत्येक वर्ष जो लाखों पुस्तकें साहित्य नाम से प्रकाशित होती हैं उनमें दस-बीस वर्ष बाद कितनी लोकप्रिय बनी रहती हैं! फिर कुछ पुस्तकें सैकड़ों-हज़ारों वर्षों से बराबर लोकप्रिय रही हैं। प्रश्न यह है—साहित्य के स्थायी तत्त्व क्या हैं; कौन से गुण हैं जो कहानी, नाटक, उपन्यास और कविता विशेष को देश काल से परे स्थायित्व प्रदान करते हैं? इन गुणों की खोज कौन करे और कौन पाठक को अंतर्दृष्टि दे कि वह इन स्थायी तत्त्वों को देख सके, परख सके और उनसे आनन्द ले? आलोचक ही यह सब करेगा।

जो हो, यह निश्चित है कि आदि काल से आलोचना होती आई है, अंत तक होती रहेगी। जैसे-जैसे हम मनुष्य और समाज और दोनों की अभिन्न प्रतिक्रिया को अधिक-अधिक समझते गये, वैसे-वैसे आलोचना का रूप भी बदलता गया। आधुनिक शताब्दी की मनस्तत्त्व और समाज शास्त्र सम्बन्धी खोजों ने साहित्यिक रचना को केवल 'साहित्य' की श्रेणी से उठाकर मनुष्य की सर्वग्राही कलात्मक चेष्टा बना दिया है। इसलिये आज के समालोचक को अपने समय के समाज, रसनीति और मनस्तत्त्व सम्बन्धी आविष्कारों का ज्ञाता होना होता है। केवल साहित्य मात्र उसका उद्योग नहीं।

## शैली

( रचना-चमत्कार का दूसरा नाम शैली है। किसी कवि या लेखक की शब्द योजना, वाक्यांशों का प्रयोग, वाक्यों की बनावट और उनकी-ध्वनि आदि का नाम ही शैली है।) शैली की अनेक परिभाषाएँ उपस्थित की गई हैं। Buffon : Le style est de L' homme ; Pope : 'The dress of thought' ; Carlyle; Style is not thecoat of a writer, but his skin ; Puttenham "Style is the image of man. For man is but his mind...; Hudson : "Style is an index of Personality." लार्ड चेस्टरटन ने 'पुत्र के नाम पत्र' नाम की पुस्तक में लिखा है—"शैली विचारों का परिधान है।" परन्तु हम इससे भी आगे जा सकते हैं और यों कह सकते हैं—शैली विचार की आत्मा है। विशेष प्रकार के विचारों को अभिव्यक्त करने के लिए विशेष प्रकार की शैली चाहिये। बहुधा तो ऐसा होता है कि विचार के अनुरूप शैली आप ही आप बन जाती है। वस्तु को हम शरीर से अलग कर सकते हैं, आत्मा को नहीं। इस दृष्टिकोण से विचार और शैली अभिन्न वस्तुएँ हैं। शैली विचारों को व्यंजित करने का ढंग मात्र है, परन्तु इस ढंग से विचार से अलग नहीं किया जा सकता। इस विवेचन से शैली की महत्ता स्पष्ट हो जाती है। इसीलिए 'साहित्यालोचन' में बाबू श्यामसुन्दरदास ने लिखा है—"शैली को विचारों का परिधान न कह कर बाह्य और प्रत्यक्ष रूप कहना कुछ संगत होगा।"

परन्तु प्रत्येक मनुष्य के विचार उसके अपने ढंग पर प्राप्त होते हैं। वह उन्हें एक विशेष ढंग से प्रगट कर सकता है। उसकी शब्द-योजना, वाक्यों की बनावट, उनकी ध्वनि आदि उसके स्वभाव के अनुकूल विशेष ढंग की होगी। व्यक्ति के साथ यह भिन्न बातें भिन्न भिन्न रूपों में हमारे सामने आयेंगी। इसीलिए हम शैली को देखकर लेखक का मनोवैज्ञानिक विवेचन और उसके स्वभाव का निरूपण कर सकते हैं। एक अंग्रेजी कहावत है—Style is the man यह भी इसी बात को चरितार्थ करता है। इस दृष्टिकोण से हम शैली को "भाषा का व्यक्तिगत प्रयोग" भी कह सकते हैं।

ऊपर के अध्ययन से यह स्पष्ट होगा कि शैली की विशेषता भाषा का व्यक्तिगत प्रयोग है। परन्तु यह परिभाषा ऊँची है। साधारणतया हम सब उस तक नहीं पहुंच सकते। व्यक्तिगत ढंग से भाषा का प्रयोग करना बड़ा ही कठिन और दुःसाध्य है। अधिकांश लोग तो यहीं तक संतोष कर सकते हैं कि अच्छी, शुद्ध शैली में लिख भर लें। इससे पहले कि हम अपनी भाषा को व्यक्तिगत रूप दें हमें इस योग्य तो हो जाना चाहिये कि शुद्ध, सरल, सुगम, सीधी-सादी भाषा लिख सकें।

फिर भी सुविधा के लिए हम शैलियों पर चार विभिन्न दृष्टिकोणों से विचार कर सकते हैं—

( १ ) वाक्य के आशय को दृष्टि में रखकर
( २ ) शब्दों की संख्या को " " "
( ३ ) अलंकार को " " "
( ४ ) वाक्य के गठन को " " "

आशय दो प्रकार का हो सकता है—विचारात्मक और भावात्मक। यह सबल ढंग से भी प्रगट किया जा सकता है और शिथिल ढंग से भी। इस प्रकार आशय की दृष्टि से शैलियाँ चार प्रकार की हो सकती हैं :

( क ) सबल विचारात्मक शैली—लेखक को जब अपने विचार की सत्यता और महत्ता में दृढ़ विश्वास हो जाता है और उसकी बुद्धि अपने विषय में पूरी भी होती है तो वह सीधे-सादे, स्पष्ट और प्रभावोत्पादक इस ढंग से लिखता है कि वह अपने पाठकों को भी अपने भाव या विचार का बना ले। उसके तर्क संयत, पूर्ण, विश्वसनीय और शक्तिशाली होते हैं।

( ख ) शिथिल विचारात्मक शैली—इसमें तर्क शिथिल रहता है।

( ग ) सबल भावात्मक शैली—यदि भावना को बहुत अधिक उत्तेजित करने का प्रयत्न किया गया हो, चाहे निबंध साथ ही विचारात्मक क्यों न हो तो हम उस शैली को सबल भावात्मक शैली कहेंगे।

( घ ) शिथिल भावात्मक शैली—जिसमें भावना का अपकर्ष हो, उत्कर्ष नहीं।

२—शब्दों की संख्या की दृष्टि से शैली के दो भाग हो सकते हैं—

( क ) सुंष्ठ शैली—जिसमें लेखक अपने विचारों को इतने कम शब्दों

किसी गहरे विषय को समझाना हो तो विस्तारपूर्वक लिखो। बुद्धि को कोई चीज़ ग्राह्य होने में समय की अपेक्षा है। अतः विचारपूर्ण विषय का प्रतिपादन इसी दूसरे प्रकार की शैली में ठीक होगा।

अलंकार की दृष्टि से शैली के दो भेद हो सकते हैं—(क) अलंकार-हीन—जिसमें किसी प्रकार का अलंकार नहीं होता। लेखक केवल अपने विचारों को प्रगट करके संतोष कर लेता है। वह उनमें रस उत्पन्न करना चाहता है न ध्वन्यात्मक सौन्दर्य। शिक्षाप्रद निबंधों में किसी हद तक यह शैली चल सकती है। (ख) अलंकार-युक्त शैली—अंतर स्पष्ट है।

वाक्य-विन्यास की दृष्टि से शैली के दो भेद हो सकते हैं: (१) प्रसादपूर्ण शैली—इस शैली में अलंकार अधिक नहीं होता। यह संभव है कि एक-दो अलंकार आ जायें परन्तु अधिक नहीं। शैली में प्रवाह रहता है। वाक्य-रचना सरल और सुगम। वाक्य छोटे और प्रवाहशील होते हैं। *इस प्रकार की शैली में चित्रमयता हो सकती है, शक्ति भी हो* सकती है, परन्तु लेखक कल्पना की उड़ान या ध्वन्यात्मक सौन्दर्य द्वारा पाठक को आकर्षित करना नहीं चाहता। फिर भी वह कठोरता और शुष्कता से बचने का प्रयत्न करेगा और शैली को स्निग्ध बनाएगा। वर्णनात्मक निबंध लिखने में यह शैली काम देगी। उपन्यासकार और कहानी-लेखक इसी शैली को अपनाते हैं। (२) प्रयत्नपूर्ण शैली—यह पिछली शैली का बिल्कुल विरोधी रूप है। इसमें शब्दों और वाक्यांशों के अनुक्रम में बहुधा विपर्यय कर दिया जाता है और वाक्यों का संगठन अस्वाभाविक परन्तु कलापूर्ण रहता है। यदि प्रयत्न छिप न सके तो वह एक दोष बन जाता है।

कुछ और महत्वपूर्ण शैलियाँ ये हैं—(क) चित्रात्मक शैली जिसमें

अच्छी शैली की प्रधान विशेषताएँ उसकी सादगी, सरलता और सुगमता है। इसलिए निबंधकार के लिए यह आवश्यक हो जाता है कि लंबे और अपरिचित शब्दों के स्थान पर वह छोटे और साधारण, प्रतिदिन प्रयोग में आने वाले शब्दों को चुने। अच्छी शैली बनाने के लिए यह जानना आवश्यक है कि शैली के दोष क्या-क्या हैं। लेखक को इन दोषों से बचना चाहिये—

( १ ) अनिश्चित वाक्य या वाक्य-समूह

( २ ) विभिन्न शब्दों द्वारा एक ही भाव की पुनरुक्ति

( ३ ) अनावश्यक शब्दों का प्रयोग

( ४ ) एक ही शब्दों की पुनरुक्ति

( ५ ) शब्दाडंबर अर्थात् जहाँ थोड़े शब्दों में काम चले वहा बहुत से शब्दों का प्रयोग

( ६ ) किसी बात को घुमा-फिरा कर कहना

( ७ ) पाडित्य-प्रदर्शन

( ८ ) च्युत-संस्कृत शब्दों की अधिकता

( ९ ) पारिभाषिक शब्दों की अधिकता

( १० ) ग्राम्य प्रयोग

( ११ ) मिश्रित रूपक का प्रयोग

( १२ ) व्याकरण विरुद्ध या मुहावरा-विरुद्ध प्रयोग।

हमारे साहित्य-भंडार का बहुत बड़ा भाग पद्य में है। गद्य हमारे लिये नई चीज़ है। पद्य और गद्य की शैलियों में बहुत अंतर है। इसलिए अनेक सिद्धान्त जिनका सबंध काव्य से है, गद्य-रचना के विषय में लागू नही होते। दूसरी बात यह है कि 'वाक्यं रसात्मकं काव्यं' सूत्र के अनुसार

शब्द-चित्रों का प्रयोग किया जाता है। यह शैली वर्णनात्मक और कथात्मक निबंधों के लिए अधिक उपयुक्त है। इस शैली की सफलता इसमें है कि लेखक शब्दों के द्वारा पाठक की मनःचक्षु के आगे चित्र उपस्थित कर दे। इस शैली में रूपक और उपमा अलंकारों का प्रयोग किया जाता है। ये अलंकार कल्पना को उत्तेजित करने में सहायक होते हैं। ( ख ) काव्यात्मक शैली—यदि लेखक का विचार रस की उत्पत्ति है और उसकी शैली भावना, चित्रमयता और भावोद्रेक से भरी हुई है तो हम उसे काव्यात्मक शैली कहेंगे। कवियों के गद्य में बहुधा ये विशेषताएँ मिलती हैं। उनके गद्य में भी काव्य के गुण आ जाते हैं। वास्तव में जिसे 'गद्यकाव्य' के नाम से पुकारा जाता है वह गद्य की काव्यात्मक शैली ही है। ( ग ) मनोवैज्ञानिक शैली—इसमें मन की सूक्ष्म बातों का बड़ा सूक्ष्म, कभी कभी उकता देने वाला विवेचन रहता है। ( घ ) रसात्मक शैली—जिसमें रस-परिपाक का ध्यान अधिक रखा जाये। ( ङ ) मिश्रित शैली—जिसमें दो विभिन्न शैलियाँ मिली हों। जैसे ऐसी शैली हो सकती है जिसमें विचार और भाव दोनों एक-से महत्त्वपूर्ण हों। इसे उभयात्मक कहेंगे। ( क ) सानुप्रास शैली—जहाँ अनुप्रासों की भरमार हो, चाहे अर्थ का अनर्थ होता हो या निबंध खेल-तमाशा बन रहा हो।

अनेक दोषपूर्ण शैलियाँ भी हैं, जैसे तुकांतपूर्ण शैली जहाँ पद्य की तरह वाक्यों के अंत में अंत्यानुप्रास या तुक लाने का प्रयत्न किया गया हो। जिस प्रकार छंद में लय या गति रहती है उसी प्रकार गद्य में भी होती है। अच्छे गद्य को पढ़ने में काव्य और संगीत का आनन्द आता है परन्तु इस प्रकार का कलापूर्ण गद्य तुक मिलाने भर से नहीं बन जाता।

अच्छी शैली की प्रधान विशेषताएँ उसकी सादगी, सरलता और सुगमता है। इसलिए निबंधकार के लिए यह आवश्यक हो जाता है कि लंबे और अपरिचित शब्दों के स्थान पर वह छोटे और साधारण, प्रतिदिन प्रयोग में आने वाले शब्दों को चुने। अच्छी शैली बनाने के लिए यह जानना आवश्यक है कि शैली के दोष क्या-क्या हैं। लेखक को इन दोषों से बचना चाहिये—

( १ ) अनिश्चित वाक्य या वाक्य-समूह

( २ ) विभिन्न शब्दों द्वारा एक ही भाव की पुनरुक्ति

( ३ ) अनावश्यक शब्दों का प्रयोग

( ४ ) एक ही शब्दों की पुनरुक्ति

( ५ ) शब्दाडंबर अर्थात् जहाँ थोड़े शब्दों में काम चले वहा बहुत से शब्दों का प्रयोग

( ६ ) किसी बात को घुमा-फिरा कर कहना

( ७ ) पांडित्य-प्रदर्शन

( ८ ) च्युत-संस्कृत शब्दों की अधिकता

( ९ ) पारिभाषिक शब्दों की अधिकता

( १० ) ग्राम्य प्रयोग

( ११ ) मिश्रित रूपक का प्रयोग

( १२ ) व्याकरण विरुद्ध या मुहावरा-विरुद्ध प्रयोग।

हमारे साहित्य-भंडार का बहुत बड़ा भाग पद्य में है। गद्य हमारे लिये नई चीज़ है। पद्य और गद्य की शैलियों में बहुत अंतर है। इसलिए अनेक सिद्धान्त जिनका संबंध काव्य से है, गद्य-रचना के विषय में लागू नहीं होते। दूसरी बात यह है कि 'वाक्यं रसात्मकं काव्यं' सूत्र के अनुसार

भारतीय विवेचक की दृष्टि रस पर अधिक थी। गद्य में रस का स्थान इतना महत्त्वपूर्ण नहीं है, विशेषकर निबंध में। वैसे हमने शैलियों के अंतर्गत एक रसात्मक शैली का उल्लेख किया है।

काव्यशास्त्र में शैली का विभाजन गुणों के आधार पर हुआ है। गुणों की संख्या दस तक मानी गई है परन्तु प्रधान गुण तीन ही हैं—माधुर्य, ओज और प्रसाद। गुण का आधार शब्दों की बनावट है अथवा वह वर्ण हैं जो शब्द-रचना में आते हैं। शब्दों की बनावट के प्रकार को वृत्ति कहते हैं। उपरोक्त गुणों के अनुसार वृत्तियाँ भी तीन हैं—क्रमशः मधुरा, परुषा और प्रौढ़ा। गुणों के आधार पर पद या वाक्य-रचना की भी तीन रीतियाँ—वैदर्भी, गौड़ी और पाँचाली—मानी गई हैं। मम्मट ने इन्हें क्रमशः उपनागरिका, परुषा और कोमलावृत्ति के नाम से लिखा है। ये रीतियाँ गुणों पर आश्रित हैं। गुण के साथ-साथ रस की व्यंजना भी हो जाती है।

सत्य तो यह है कि प्रसाद गुण प्रत्येक रचना में अपेक्षित है चाहे वह माधुर्यपूर्ण हो या ओजपूर्ण। निबंध लेखक को साधारणतः इस पर ध्यान देना चाहिये। कथा-कहानी, गद्य-काव्य आदि में विषय के अनुसार शैली के माधुर्य और पौरुष पर ध्यान देना आवश्यक हो जाता है परन्तु निबंधकार के लिए ये गौण हैं।

भारतीय विवेचन के अनुसार हम पश्चिमी सिद्धांतों की आलोचना करते हैं तो इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि उन्होंने शैली के दो प्रधान भेद किए हैं—एक प्रज्ञात्मक जिसमें मस्तिष्क की प्रधानता रहती है और प्रसादगुण और स्पष्टता पर अधिक ध्यान रखा जाता है, दूसरी रागात्मक जिसमें हृदय की प्रधानता रहती है और ओज ( शक्ति ), करुणा और

हास्य आदि रसों की उद्भावना की ओर दृष्टि रहती है। इसके अतिरिक्त लालित्य के विचार से एक भेद और भी माना जाता है जिसमें माधुर्य, सस्वरता, कलात्मकता आदि विशेषताओं का स्थान है। इन शैलियों के बीच में भी किसी प्रकार की विभाजन-रेखा नहीं खींची जा सकती। गद्य के विचार से अंग्रेज़ी शैली विभाजन बहुत उपयुक्त है।

प्रसादगुण का अर्थ रचना-का सारल्य है। तत्सम शब्दों का बाहुल्य अच्छा नहीं है परन्तु इससे ऐसा नहीं समझ लेना चाहिये कि भाषा की सरलता या कठिनता संस्कृत तत्सम शब्दों के प्रयोग की मात्रा पर निर्भर है। सरल, प्रसाद-गुण-युक्त शैली के लिए—

( १ ) वाक्य अपेक्षाकृत छोटे और सुलझे रखो।

( २ ) मुहावरों का प्रयोग अधिक मात्रा में करो।

( ३ ) आनुषांगिक प्रयोगों की योजना इस प्रकार हो कि वह अर्थ की स्पष्टता में बाधक न हों।

( ४ ) विचार और वाक्य जटिल, असंबद्ध और संक्रमणहीन न हो जायें, इस पर ध्यान रखो। तुम्हारे संयोजक और वियोजक शब्द खूब-सूरती से चुने गए हों।

भारतीय शैली की दूसरी विशेषता उसमें अलंकारों का स्थान है। इस संबंध में इस बात का ध्यान रखना चाहिये कि अलंकारों का काम शैली और उसके द्वारा रस के उत्कर्ष या गुणवृद्धि में सहायता पहुँचाना है। उनकी भरमार नहीं होनी चाहिये। उनका प्रयोग केवल उस समय हो जब वह भावना को ऊँचा उठाते हों या अर्थ को उदाहरण आदि बढ़ाकर स्पष्ट करते हों। अर्थ के स्पष्ट करने में साम्यमूलक अर्थालंकार

उपयुक्त होते हैं। अलंकारों में भी अर्थालंकार का स्थान विशेष है। गद्य में शब्दालंकारों का प्रयोग वांछनीय नहीं है।

अलंकारों का प्रयोग भाषा में चित्रमयता उत्पन्न करने के लिए (उपमा, उत्प्रेक्षा आदि के द्वारा) या भावना के उत्कर्ष के लिए (विभावना, पर्यायोक्ति, अतिशयोक्ति आदि के द्वारा) या अर्थ को स्पष्ट करने के लिए (व्यतिरेक, तुल्ययोगिता आदि के द्वारा) ही होना चाहिये। व्यर्थ के अलंकार शैली के ऊपर भार हो जाते हैं। सीधी-सादी, प्रसादगुणमयी शैली जिसमें यहाँ-वहाँ एकाध अलंकार का पुट है और जो लेखक का अर्थ पुष्ट करती चलती है, अच्छे निबंधकार की विशेषता है।

हमारे शास्त्रों में शैली के अंतर्गत शब्द शक्ति की भी विस्तृत विवेचना है। परन्तु वह विषय गूढ़ है। शब्द-शक्तियाँ तीन प्रकार की हैं—अभिधा, लक्षणा, व्यंजना। संस्कृत के आचार्यों ने व्यंगकाव्य को सर्वश्रेष्ठ माना है। इसमें शब्द और पद की व्यंजना-शक्ति से ही मुख्यतः काम लिया जाता है। ऊँचे दरजे के गद्य में पद्य की अनेक बातों से साम्य है परन्तु यों साधारण रूप से गद्य में शब्दों के महत्व के सम्बन्ध में ये बातें ध्यान देने योग्य हैं—(१) लेखक को शब्दाडंबर से बचना चाहिये। उसका शब्दभंडार विशाल हो और वह बहुत-से व्यर्थ के शब्दों के स्थान पर एक उपयुक्त शब्द दे सके। (२) उसे पर्यायवाची शब्दों के सूक्ष्म भेदों का ज्ञान हो जिससे वह सूक्ष्म से सूक्ष्म भावों को प्रदर्शित करने में समर्थ हो।

काव्य-रचना की व्याख्या करते हुए आचार्यों ने कितने ही दोष गिनाये हैं। ये दोष शब्द, अर्थ और पद तीनों में हो सकते हैं। गद्य में

नियम-सम्बन्धी इतनी कठोरता नहीं हो सकती जितनी कि पद्य में, परन्तु पद्य के सम्बन्ध में उल्लेख किए हुए बहुत से दोष गद्य में भी पाए जा सकते हैं। जैसे—

व्याकरण के विरुद्ध शब्द का प्रयोग (च्युत संस्कार)

अप्रचलित प्रयोग ( अप्रयुक्त )

अनावश्यक शब्द का प्रयोग ( निरर्थक )

साहित्यिक भाषा में ऐसे शब्द का प्रयोग जो केवल ग्राम्य जनों की बोली में आता हो ( ग्राम्य )

ऐसे शब्द का प्रयोग जिसका अर्थ बहुत कठिनता से हो ( क्लिष्ट )

एक शब्द या वाक्य द्वारा विशेष अर्थ की प्रतीति हो जाने पर भी उसी अर्थ वाले दूसरे शब्द या वाक्य-द्वारा उसी अर्थ का प्रतिपादन करना ( पुनरुक्त )

इसी तरह कुछ दोष ऐसे हैं जिन्हें हम शैली का दोष कह सकते हैं—

किसी वस्तु की उत्कृष्टता कहकर फिर ऐसा वर्णन करना जिससे उसकी न्यूनता सूचित हो ( पतत्प्रकर्ष )

अर्थ की प्रतीति का कठिनतासे होना ( कष्टार्थ )

गद्य-शैली की समस्या पर विशेष खोज नहीं की गई है, विशेषकर हिंदी गद्य-शैली की समस्या पर। परन्तु उसके विकास का अध्ययन करने वाला यह इच्छा करेगा कि वह इस समस्या से भली भाँति परिचित हो और साहित्य का कोई नमूना उपस्थित किये जाने पर शैली के मापदंड का प्रयोग कर सके।

शैली स्वयं एक बहुत उलझी वस्तु है। उसका प्रयोग कई दृष्टियों से होता है। इस कारण शैली के भेद करने और उसका विश्लेषण करने

में कई कठिनाइयाँ उपस्थित हो जाती हैं। लेखक जब कोई रचना करता है तो उसके तीन उद्देश्य होते हैं। वह कोई विचार उपस्थित करना चाहता है और उसकी चेष्टा सदैव यह रहा करती है कि उसके विचार बहुत सुलझे रूप में पाठक के सामने रक्खे जायँ। वह इस विचार को अपने एक विशेष ढंग से गढ़ना और उपस्थित करना चाहता है। वह उस विचार की अभिव्यक्ति के ढंग में सौन्दर्य देखना चाहता है। इस प्रकार गद्य-शैली की स्थापना में बौद्धिक तत्त्व, व्यक्तित्व एवं रचना-कला का आधार होता है। ये तीनों तत्त्व भाषा-शैली के ऐसे अंग नहीं हैं जो एक दूसरे से अलग समानान्तर रेखाओं पर चलें। इनमें से प्रत्येक तत्त्व दूसरे का सहारा लेता है। प्रत्येक तत्त्व की एक-दूसरे पर प्रतिक्रिया होती है। इस प्रकार शैली की विवेचना करते हुए हमें एक ऐसे क्षेत्र में काम करना पड़ता है जिसमें कई धाराएँ एक दूसरे को प्रभावित करती रहती हैं। यह कठिन काम है।

### शैली का बौद्धिक तत्व

प्रत्येक लेखक के सामने कुछ अर्थ-विशेष या विचार होता है जिसे वह पाठक के सामने रखना चाहता है। उसका उद्देश्य सूचना या शिक्षा होता है। कुछ लोगों का यह मत है कि सूचित वस्तु और शैली अलग-अलग वस्तुएँ हैं परन्तु कुछ अन्य आलोचकों का यह मत है कि शैली पर विचार किये बिना सूचित वस्तु पर विचार नहीं किया जा सकता। इन पिछले लोगों का यह कहना है कि विचार लेखक के मस्तिष्क में भी भाषा और शैली के द्वारा हो जाता है। भाषा और शैली का आधार पाये बिना विचार कोई भी रूप ग्रहण कर नहीं सकता। वह केवल एक सांकेतिक उद्भावना-मात्र रह जाता है। इस प्रकार शैली रचनाकार की प्रारम्भिक समस्या है।

इसके अतिरिक्त जिस शैली में केवल सोचता है उसी शैली में वह विचार को प्रदान कर सकता है। जब कोई विचार वस्तु-विशेष की इंद्रियों की प्रतिक्रिया के द्वारा पहले-पहल मन में उठता है तो बहुत धुँधला होता है। वह चित्रों अथवा शब्दों के रूप में सामने आये, इससे लेखक की दृष्टि नहीं होती और वह धीरे-धीरे उसका विकास करना चाहता है। उसके सामने नवीन शब्दावली तथा उनका नवीन संगठन आता है। इनमें से वह उनको चुन लेता है जो उसके मौलिक भाव या विचार को विकसित करते हैं और वह उनको लेकर आगे बढ़ता है। इस समय उसके मन में जो शैलियाँ आती हैं उनका प्रभाव भी उस बीज-विचार पर पड़ता है। अंत में वह एक वाक्यांश या पद को गढ़ता है। जब वह उसकी समाप्ति कर लेता है, तब अनुभव करता है कि विचार को पूर्ण रूप से विकसित रूप में स्पष्ट कर दिया। अब वह अपने विचार को पूरा-पूरा और स्पष्ट समझ लेता है। इस प्रकार बीज-विचार की धुँधली कल्पना और उसकी विकसितपूर्ण अभिव्यंजना के रूप में लेखक को अनेक शैलियों को टटोलना पड़ता है। इसी बीच में लेखक शैली का निर्माण कर लेता है जो उस विचार के लिए अधिक उपयुक्त है।

'किसी विचार को विकसित करते हुए लेखक को अपने सामने के धुँधले केन्द्र से भिन्न-भिन्न दिशाओं में परिधि बनाते हुए चलना पड़ता है। धीरे-धीरे वह उस परिधि का विकास करता रहता है और यहाँ तक वह उसका एक निश्चितपूर्ण रूप नियत कर देता है। इस प्रयास में उसे कई बौद्धिक तत्त्वों से काम लेना पड़ता है। (१) वह तर्क का सहारा लेता है और उसके द्वारा विचार की कड़ियाँ मिलाता हुआ चलता है। (२) वह कल्पना द्वारा अपने विचार की कड़ी को

उसी प्रकार की अपनी अन्य अनुभूतियों और विचारों की ओर बढ़ाता है।

परन्तु साहित्य में सदैव ही तर्क और बुद्धि का स्थान नहीं होता। वास्तव में साहित्य में अनुभूति की प्रधानता है बुद्धि के व्यापार गौण हैं। इसी से शैली के अनुभूतितत्त्व अधिक महत्वपूर्ण हैं। लेखक की अनुभूति को जो शैली यथातथ्य, कलात्मक ढंग से, प्रकाशित कर सके, वही सुन्दर शैली है। सच तो यह है कि शैली की जितनी विभिन्नताएँ अनुभूति-तत्त्व की दृष्टि से होती हैं, उतना बुद्धितत्त्व की दृष्टि से नहीं हैं। जहाँ अनुभूति को पूरी-पूरी सचाई से प्रगट करने का आग्रह है, वहाँ लेखक एक-एक शब्द, एक-एक वाक्यांश, एक-एक वाक्य के प्रति उदासीन नहीं रह सकता। उसे एक-एक भंगिमा, एक-एक विराम-चिह्न के लिए सतर्क रहना पड़ता है। अनुभूति की दृष्टि से पिछले दस-पंद्रह वर्षों में अनेक प्रकार की शैलियों का विकास हुआ है। जैनेन्द्र, अज्ञेय, निराला और उग्र की शैलियाँ इस दृष्टि से अभिनन्दनीय हैं। इन सब लेखकों का ध्येय अपनी अनुभूतियों का स्वाभाविक प्रकाशन है और वे इस लक्ष्य में सफल भी हुए हैं। अनुभूति के प्रकाशन की दृष्टि से शैलियों में कितनी विभिन्नता हो सकती है, यह कुछ उदाहरणों से स्पष्ट हो सकता है :

**शैली का अनुभूति-तत्त्व**

"१—उसने कहा—'नहीं' मैंने कहा—'वाह !'
उसने कहा—'वाह' मैंने कहा—'हूँ ऊँ'
उसने कहा—'उँहुक' मैंने हँस दिया।
उसने भी हँस दिया।

अँधेरा था, पर बाइसकोप के तमाशे की तरह सब दीखता था।

मैं उसी को देख रहा था। जो दीखता था उसे बताना असम्भव है। रक्त की एक-एक बूँद नाच रही थी और प्रत्येक क्षण में सौ-सौ चक्कर खाती थी। हृदय में पूर्ण चंद्र का ज्वर आ रहा था। वह हिलोरों में डूब रहा था; प्रत्येक क्षण में उसकी प्रत्येक तरंग पत्थर की चट्टान बनती थी और किसी अज्ञात बल से पानी हो जाती थी। आत्मा की तंत्री के सारे तार मिले धरे थे, उँगली छुआते ही सब झनझना उठते थे। वायु-मण्डल विहाग की मस्ती में झूम रहा था। रात का अंचल खिसक कर अस्त-व्यस्त हो गया था। पर्वत नंगे खड़े थे और वृक्ष इशारे कर रहे थे। तारिकाएँ हँस रही थीं। चंद्रमा बादलों में मुँह छिपाकर कहता था 'भई! हम तो कुछ देखते भालते नहीं।' चमेली के वृक्ष पर चमेली के फूल अँधेरे में मुँह नीचे झुकाये गुपचुप हँस रहे थे। उन्होंने कहा, "ज़रा इधर तो आओ!" मैंने कहा, "अभी ठहरो!" वायु ने कहा, "हैं! हैं! यह क्या करते हो?"—मैंने कहा, "दूर हो, भीतर किसके हुकुम से घुस आये तुम!" खट से द्वार बंद कर लिया। अब कोई न था। मैंने अघाकर साँस ली! वह साँस छाती में छिपी रही। छाती फूल गई। हृदय धड़कने लगा। अब क्या होगा? मैंने हिम्मत की। पसीना आ गया था। मैंने उसकी परवा न की।

आगे बढ़कर मैंने कहा—"ज़रा इधर आना।"

उसने कहा—"नहीं" मैंने कहा—"वाह"

उसने कहा—"वाह" मैंने कहा—"हूँ ऊँ"

उसने कहा—"उँहुक" मैंने हँस दिया।

उसने भी हँस दिया।

२—आशा! आशा! अरी भली मानस! ज़रा ठहर तो सही, सुन

तो सही, कितनी दूर है ? मंज़िल कहाँ है ? छोर किधर है ? कहीं कुछ भी तो नहीं दीखता ! क्या अंधेर है ! छोड़, मुझे छोड़ ! इस उच्चाकांक्षा से मैं बाज़ आया। पड़ा रहने—मरने दे, अब और दौड़ा नहीं जाता। ना—ना—अब दम नहीं रहा—यह देखो, यह हड्डी टूट गई, पैर चूर-चूर हो गए, साँस रुक गया, दम फूल गया। क्या मार ही डालेगी सत्यानाशिनी ? किस सब्ज़ बाग़ का झाँसा दिया था ! किस मृगतृष्णा में ला डाला मायाविनी ! छोड़, छोड़, मेरी जान छोड़ ! मैं यहीं पड़ा रहूँगा।

३—मैं अपने अदृष्ट को अनिर्दिष्ट ही रहने दूँगी। वह जहाँ ले जाय।—चंपा की आँखें निस्सीम प्रदेश में निरुद्देश्य थीं। किसी आकांक्षा के लाल डोरे उसमें नहीं थे। धवल अपांग में बालकों के सदृश विश्वास था। हत्या-व्यवसायी दस्यु भी उसे देखकर काँप गया। उसके मन में एक संभ्रमपूर्ण श्रद्धा यौवन के पहले क्षणों को जगाने लगी। समुद्रवक्ष पर विलम्बमयी रागरंजित संध्या थिरकने लगी। चंपा के असंयत कुन्तल उसकी पीठ पर बिखरे थे। दुर्दांत दस्यु ने देखा अपनी महिमा में अलौकिक एक वरुण बालिका, वह विस्मय से अपने हृदय को टटोलने लगा। उसे एक नई वस्तु का पता चला—वह थी कोमलता।

४—रुं झुं ! रुं झुं !! मेरी आँख खुल जाती थी—कान खुल जाते थे ! भगवन् ! यह सुरीली काकली कहाँ से आ रही है ? किस कंठ का यह भूषण है ? क्या कोई पंचम स्वर से गा रहा है ? क्या पृथ्वी के एक-एक कण में बाँसुरी बज रही है ? फिर क्या था ! बाजा बजने लगा—आकाश से, पाताल से, फूलों से, गुल्मों से, घंटा की धमक

से और सरसी के हिल्लोल से वही सुमधुर प्राण-स्रावी 'रु' 'झुं' बजने लगी। न जाने इसमें किस विषाद, किस प्रमोद या किस अनुराग का स्वर भरा था; किंतु एक-एक कल्लोल-लहरी में ऐसा प्रतीत होता था कि किसी का प्राण थिरक रहा हो, या कोई भावविह्वल हृदय ढरका पड़ता हो।

५—प्रियतम से मिलने की वेला आ गई।

रागवती उषा आकाश से मिलकर उसमें लीन हो रही है, और सौभाग्य-सूर्य का उदय हो रहा है।

दिनकर के लिए पद्म अपना हृदय खोल रहे हैं, भ्रमर गान कर रहे हैं और निस्तब्ध पवन तरंगित हो रहा है।

संसार प्रसुप्त है और प्रियतम खड़ा हुआ है। चलो, मिलने का ऐसा अवसर भला कहाँ मिलेगा?

६—गढ़ के बाहर एक बड़े तालाब के बीच में टापू की तरह सुंदर बँगला है। चारों तरफ़ से लोहे की मोटी-मोटी छड़ें गाड़ कर पुल की तरह सुन्दर रेलिङ्गदार रास्ते बनाये गये हैं। तालाब के किनारे-किनारे चारों रास्तों के प्रवेश पर ड्योढ़ियाँ बनी हुई हैं, वहाँ पहरे लगते हैं। बाहर, दूर तक सुन्दर राहें, दूब जमाई हुई, तरह-तरह के सीज़नल और खुशबूदार फूल, क्यारियाँ, कुंज, बग़ीचे, चमन। कटीले तारों से अहाता घिरा हुआ, तारों पर बेल चढ़ाई हुई। हवा भी सदा-बहार, हर झोंके से सुगंध आती हुई। तालाब का जल स्वच्छ, स्फटिक के चूर्ण की तरह। बँगले का फर्श संगमरमर का, डबल दरवाज़े—एक काठ का, एक शीशेदार, रेशमी-परदे लगे हुए। बैठक के फ़र्श पर बहुमूल्य कारपेट बिछा हुआ। क़ीमती बाजे, पियनो, हारमोनियम, फ्लूट, क्लेरिअनेट,

वायलिन्, सितार, सुरबहार, मृदंग, तबले, जोड़ी आदि यथास्थान रखे हुए। बेशकीमत कौच, सोफ़े, चीनी फूलदानी में सज्जित फूलों के किनारे, एक-एक बगल लगे हुए। बीच में गद्दी बिछी हुई। गाव लगे हुए। रात में बत्तियों का तेज़ प्रकाश। चाँद और तारों के साथ प्रकाश का बिम्ब पानी में चमकता, चकाचौंध लगाता हुआ।"

ऊपर अनुभूति-प्रधान गद्य-शैली के जो कुछ उदाहरण दिये गये हैं वे बहुत थोड़े हैं, परन्तु उतने से ही यह स्पष्ट हो जायगा कि अनुभूति-प्रकाशन की आवश्यकतानुसार शैली के सैकड़ों भेद हो जाते हैं। वास्तव में अनुभूति-प्रधान शैली में ही भावपक्ष और कला-पक्ष का सच्चा समन्वय मिलता है। भाव को जैसा लेखक ने पकड़ा उसी तरह पाठक उसे पकड़ सके, इसीलिए गद्य-लेखन में क़ला की प्रतिष्ठा होती है। गद्य हो चाहे पद्य, लेखक या कवि का ध्येय पाठक या श्रोता में रस-विशेष या भाव-विशेष का संचार होता है। परन्तु यह रस-विशेष शैली में ही समाया होता है। रस है आत्मा और शैली है शरीर, परन्तु दोनों का अनन्योन्याश्रित संबंध है। एक को छोड़कर दूसरे की कल्पना ही नहीं की जा सकती। चाहे गद्य बुद्धि-प्रधान हो या अनुभूति-प्रधान, उसमें शब्द-शक्ति का पूरा-पूरा प्रयोग चाहिये, वाक्यांशों और वाक्यों की ठीक-ठीक पकड़ होनी चाहिये और नई-नई वाग्भंगिमाओं से काम लेना चाहिये। साहित्य के विवेचन में इसीलिए शैली का बड़ा महत्व है। शैली के संबंध में पूर्णतः न जानते हुए भी साहित्य-रस ग्रहण किया जाता है, परन्तु शैली के संबंध में अच्छा ज्ञान होने पर साहित्य-रस की मात्रा अधिक होगी और वह जीवन के अंतराल में प्रवेश कर लेगा।

# उपसंहार

पिछले पृष्ठों में हमने साहित्य और उसके भेद-प्रभेदों की व्याख्या की है—और बहुत संक्षेप में। २००-२५० पृष्ठों की सीमा में कला, साहित्य, कविता, नाटक, उपन्यास, कहानी, एकांकी, रिपोर्ताज, गद्यगीत, आलोचना और शैली पर बहुत कुछ कहना संभव भी नहीं है, परन्तु जो कुछ कहा गया है वह प्रामाणिक है और उसे स्पष्ट ढंग से समझाने की चेष्टा भी है। अन्य कलाओं ( जैसे मूर्तिकला और संगीत ) की तरह साहित्य भी एक कला है और उसे समझना और उसके क्षेत्र में प्रयोग करना इतना सरल नहीं है। परन्तु साहित्य में कला के तत्त्वों के साथ और भी बहुत कुछ है जो सामयिक जीवन और सामान्य भाषा को लेकर चलता है और जिसे आँख की ओट करना संभव ही नहीं है। साहित्य मनुष्य जाति के विचारों, भावों, आशा-आकांक्षाओं को युगों-युगों के लिए स्थायित्व देता है। जैसे एक दीपक से दूसरा दीपक जल जाता है, परन्तु लौ धीमी नहीं पड़ती, इसी तरह प्रत्येक युग का साहित्य पिछली साहित्यिक परम्परा की उपज है और अगली साहित्य-परम्परा का विकास उसी में मौजूद है। साहित्य के विभिन्न अंगों के विभिन्न 'टैकनीक' हैं। आज एक दरजन से अधिक भेदों-प्रभेदों में साहित्य का प्रकाशन हो रहा है। विज्ञान ने हमें नये प्रभेद दिए हैं। एकांकी, कहानी, रिपोर्ताज, रेखाचित्र, रेडियो-नाटक, जननाटक इत्यादि कितनी

ही नई साहित्य-कोटियों का प्रयोग आज हो रहा है। नई आवश्यकताओं के अनुसार प्राचीन साहित्य-कोटियों में भी अनेक प्रकार के परिवर्तन हुए हैं। शेक्सपिअर और इब्सन के नाटकों की तुलना करने पर ये परिवर्तन स्पष्ट हो जायँगे। साहित्य जिस जीवन की संकल्पात्मक अभिव्यक्ति है, वही जीवन जब विज्ञान के नये-नये आविष्कारों के कारण द्रुतगति से बदल रहा है, तो फिर साहित्य कैसे धरती पकड़ कर बैठा रहेगा। इसी से नई-नई साहित्य-कोटियाँ हैं, नये-नये 'टेकनिक'।

इन नई-पुरानी साहित्य-कोटियों और नये-पुराने 'टेकनिकों' पर हमने विचार कर लिया है। कुछ ऐसी भी साहित्य-कोटियाँ हैं जिनका इन पृष्ठों में उल्लेख मात्र हो सका है। नई-नई आवश्यकताओं के कारण लिखने के नए-नए ढंग चल पड़े हैं। सब की व्याख्या करना असंभव था। परन्तु एक बात निश्चित है। साहित्य से हम आज वही नहीं माँगते जो दस-बीस वर्ष पहले माँगते थे। मनोरंजन, शिक्षा, ज्ञानवर्द्धन कल्पना-विलास—इस प्रकार का कोई भी लक्ष्य प्राचीन काल में ठीक था। आज हमारी माँग दूसरी है। हमारी चारों ओर की इस समय की दुनिया से साहित्य हमारा क्या संबंध जोड़ता है, सांसारिक जीवन के संघर्षों में वह हथौड़े की तरह चलाया जा सकता है या नहीं, वह प्रगतिशील जनशक्तियों का साथ देता है या ह्रासोमुन्खी बुर्जुआ सभ्यता और पूँजीवाद का। इस प्रकार आज साहित्य ने राजपथ छोड़ दिया है। वह जनता के बीच प्रतिष्ठित हो गया है। इसी के अनुसार उसका रूप-रङ्ग बदल गया है। आज साहित्य के 'हीरो' (नायक) राजा और सामंत नहीं हैं। पांडेपुर का सूरदास और किसान होरी उसके नायक हैं। सच तो यह है कि आज साहित्य का साधारणीकरण हो गया है और नये साहित्य

की जो रूपरेखायें बन रही हैं उनमें अमर तत्त्वों, सामयिक आवश्यकताओं, कला और कुतूहल को एक डोरी से बाँध दिया गया है।

साहित्य के विद्यार्थियों का काम ऊपर के विवेचन से चल जायगा, परन्तु साहित्य स्वयं जीवन से कम बड़ा, जीवन से कम आकर्षक, जीवन से कम महत्त्वपूर्ण नहीं है। इसीलिए यह आवश्यक है कि साहित्य-कार की रचनाओं तक सीधे पहुँचा जाय और साहित्य-शास्त्रियों की व्यवस्थाओं को अलग रखकर उसका आनंद लिया जाय। यह अवश्य है कि साहित्यशास्त्र की मान्यताओं को जानने से हम साहित्यरस को सज्ञान व्यक्ति की भाँति ग्रहण कर सकते हैं, परन्तु साहित्यशास्त्र की अनेकानेक व्यवस्थाओं में उलझ कर हमारी रस ग्रहण करने की शक्ति कुंठित हो जाती है। इसीलिए साहित्यशास्त्र और साहित्य-संबंधी सहज अनुभूति के बीच में पटरी बिठाना आवश्यक हो जाता है।

साहित्य के कुछ अंगों का विवेचन फिर भी रह गया। उपयोगी साहित्य, पत्र-पत्रिकाएँ और गंभीर साहित्य भी साहित्य के ही अंग हैं और इनकी अपनी-अपनी कला है, अपनी-अपनी समस्याएँ हैं। उपयोगी साहित्य के भीतर दर्शन, तर्क, धर्म, आयुर्वेद, भौतिक विज्ञान, रसायन, वनस्पति-शास्त्र, यंत्रविद्या, अर्थशास्त्र, राजनीति, समाज-शास्त्र, मनोविज्ञान, शरीर-शास्त्र, इतिहास, भूगोल, भाषा-शास्त्र और प्राचीन लिपिमाला, जीवन-चरित्र, यात्रा, क़ानून, शासन प्रणाली इत्यादि विषय भी आना चाहिये क्योंकि मनुष्य की ज्ञानचेष्टाओं का प्रकाशन इन्हीं के द्वारा होता है। वास्तव में 'निबंध' शब्द के व्यापक प्रयोग के अंदर इस तरह का सारा उपयोगी साहित्य आ जाता है और निबंध की कला और उसके अनेक भेदों पर विवेचना करते हुए उपयोगी साहित्य

की कला की भी विवेचना हो जाती है। पत्र-पत्रिकाओं का साहित्य एक नितांत नए प्रकार का साहित्य है। यह अधिकतः सामयिक आवश्यकताओं की ही पूर्ति करता है। एकांकी, कहानी, रिपोर्टाज, स्केच और रेखाचित्र ललित साहित्य और इस सामयिक साहित्य ( पत्र-पत्रिका ) साहित्य के बीच की कड़ी है। उपयोगी-साहित्य और निबंध-साहित्य गंभीर-साहित्य के अंतर्गत आते हैं और शेष साहित्य-कोटियाँ ललित-साहित्य या सुकुमार-साहित्य के अंतर्गत। फिर भी इस प्रकार का विभाजन बहुत कुछ कृत्रिम ही है। उपयोगितावादी कलात्मक साहित्य भी है और पत्र पत्रिकाओं में प्रकाशित होने वाले साहित्य और ज्ञान-विज्ञान के साहित्य में भी शुद्ध साहित्य के अनेक अंग होते हैं। सच तो यह है कि मनुष्य की जीवंत चेष्टाओं की भाँति साहित्य भी जीवित-स्पंदित है और अनेक प्रकार से उसका विश्लेषण और उसकी व्याख्या करने पर भी बहुत कुछ बाहर रह जाता है। अपनी सहज रसग्राही अनुभूति के द्वारा साहित्य-रसिक इस 'बहुत कुछ' को स्वं-संवेद्य बना लेता है।